संस्कृत विद्यापीठ ग्रन्थमाला का 111 वाँ पुष्प

# शुक्लयजुर्वेद ( माध्यन्दिनसंहिता )

## प्रथमदशक ( 1 - 10 अध्याय )

### सान्वय 'अवधी' हिन्दीव्याख्या


प्रधान सम्पादक

**प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय**

कुलपति

व्याख्याकार

**डॉ. रामानुज उपाध्याय**

सम्पादक

**डॉ. शिवशंकर मिश्र**





**श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ**

( मानित विश्वविद्यालय )

नई दिल्ली-110016

संस्कृत विद्यापीठ ग्रन्थमाला का 111 वाँ पुष्प

# शुक्लयजुर्वेद (माध्यन्दिनसंहिता)

## प्रथमदशक (1-10 अध्याय)

## सान्वय 'अवधी' हिन्दीव्याख्या


प्रधान सम्पादक

**प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय**

कुलपति

व्याख्याकार

**डॉ. रामानुज उपाध्याय**

सम्पादक

**डॉ. शिवशंकर मिश्र**





**श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्**

(मानितविश्वविद्यालयः)

नवदेहली-16

**प्रो. रमेशकुमारपाण्डेयः**
कुलपतिः

**Prof. Ramesh Kumar Pandey**
Vice Chancellor



**श्रीलालबहादुरशास्त्रीराष्ट्रियसंस्कृतविद्यापीठम्**
(मानितविश्वविद्यालयः)
केन्द्रीय-स्वायत्तशासी-संस्था (मा.सं.वि. मन्त्रालयः, भारतसर्वकारः)
'ए' ग्रेड (नैक)
बी-4, कुतुबसांस्थानिकक्षेत्रम्, नवदेहली-110 016
**Shri Lal Bahadur Shastri Rashtriya Sanskrit Vidyapeetha**
(Deemed University)
A Central Autonomous Body (Ministry of HRD, Govt. of India)
'A' Grade (NAAC)
B-4, Qutub Institutional Area, New Delhi-110 016

पत्र.सं. :वीसी/2017/ दिनाङ्कः : 28.12.2017

## नैवेद्यम्

वेदो हि ईश्वरस्य निःश्वासरूपत्वात्प्राणरूपत्वमिति को न जानाति भुवि । श्रुतिरप्याह - अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतदृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोऽथर्वाङ्गिरसः। स चायं वेदः अस्माकमपि समेषां प्राणतत्त्वं येनानुप्राणिता वयं स्वात्मानं प्राणवन्तं मन्यामहे। अयञ्चेश्वरस्य शाब्दिको विग्रहो भगवतो व्यासकृपया साम्प्रतमपि चतुर्षु रूपेषु इष्टप्राप्त्यनिष्टपरिहारेण जीवान् समुपकरोति। तत्रापि यजुर्वेदोऽयं यज्ञयागादिक्रियाकलापानुरोधेन मन्त्रघटितत्वादन्वर्थनामा भित्तिस्थानीयत्वेन परिगण्यते। अन्ये चित्रस्थानीया इति मनीषिणां मनीषा।

"स्वाध्यायोऽध्येतव्यः" इति विधिवाक्यविचारसरण्यां मीमांसकानां मते वेदाध्ययनस्य द्विविधं प्रयोजनं स्वीकृतं दृष्यदृष्टभेदेन। तत्र गुरुमुखोच्चारणानुच्चारणरूपाक्षरराशिग्रहणजन्यपुण्यावाप्ति-रूपमदृष्टप्रयोजनं जानन्नपि "लभ्यमाने फले दृष्टे नादृष्टपरिकल्पनेति" सिद्धान्तसरणिमङ्गीकृत्य अर्थज्ञानरूपं दृष्टं प्रयोजनं स्वीकृतं तैश्च प्रबलत्वात् ।

"स्थाणुरयं भारहारः किलाभूदधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थम्। योऽर्थज्ञ इत्सकलं भद्रमश्नुते नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा" इति यास्कोक्तिरपि सुतरामर्थज्ञानस्य महत्त्वमुद्भावयति।

लौकिकसंस्कृतसाहित्येऽपि श्रीनीलकण्ठदीक्षितेन शब्दार्थयोर्मध्ये अर्थपक्षस्यैव गुरुतरत्वं सोल्लासमुपबृंहितं स्वशिवलीलार्णवमहाकाव्यस्य प्रथमसर्गे -

**दिष्ट्याधिरूढाः कविताधिराज्यं धीरा रमन्ते न हि शब्दचित्रे ।**
**स्वर्गेऽपिगत्वाप्सरसां निवासे काणेव किं कापि गवेषणीया ॥ (1/39)**

छात्रवत्सलतया सरणिमिमामनुसृत्य तेषां सुखेन वेदार्थावगमाय वेदविभागस्य सहाचार्येण आयुष्मता डॉ. रामानुज उपाध्यायेन शुक्लयजुर्वेदस्य माध्यन्दिनसंहितायाः प्रथमाध्यायतो दशमाध्याय-पर्यन्तं प्रतिमन्त्राणामन्वयमुखेन अवधीत्याख्या हिन्दीव्याख्या महीधरभाष्येण साकं संदृब्धा। एतदनुत्तमं ग्रन्थरत्नं प्रकाशयत् विद्यापीठमिदममन्दं मुदमनुभवति। ग्रन्थेनानेन तोषमेष्यन्ति वेदविदःसुधियोऽध्येतारश्चेत्यहं प्रत्येमि। एतदीयमनवद्यमुपस्थापनं विद्वत्सु प्रभूतसमादरो लभताम् इति भगवन्तं विश्वनाथं प्रार्थयमानो ग्रन्थकर्तुरनामयं जीवनं यशस्विनीं वैदुषीं च कामये ।

रमेशकुमारपाण्डेयः
( रमेशकुमारपाण्डेयः )

दूरभाष: 011-26851253, 26564003, Fax : 011- 26520255
E-mail : profrkpandey@yahoo.co.in, vcslbsrsv@yahoo.co.in

# सम्पादकीय

**संगच्छध्वं संवदध्वं** (ऋ. 10/191/2)- मिलकर चलो और मिलकर बोलो। **स्वस्ति पन्थामनुचरेम** (ऋ. 5/51/21)- हम कल्याणमार्ग पर चलें। **भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम** (यजु. 25/21)- हम कानों से मङ्गलकारी वचन ही सुनें। **मा गृधः कस्यस्विद्धनम्** (यजु. 40/1)- किसी के धन पर न ललचाओ। **मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे** (यजु. 36/18)- हम सब परस्पर मित्र की दृष्टि से देखें। **ऋतस्य पथा प्रेत** (यजु. 7/45)- सत्य के मार्ग पर चलो। **तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु** (यजु. 34/1)- मेरा मन उत्तम संकल्पों वाला हो। **स नो मुञ्चत्वंहसः** (अथर्व 4/23/1)- वह ईश्वर हमें पापों से मुक्त करे। **मधुमतीं वाचमुदेयम्** (अथर्व 16/2/2)- मैं मीठी वाणी बोलूँ। **सर्वमेव समस्तु नः** (अथर्व 19/9/14)- हमारे लिए सब कुछ कल्याणकारी हो। **मा नो द्विक्षत कश्चन** (अथर्व 12/1/24)- हमसे कोई भी कभी शत्रुता करने वाला न हो। **भद्रं मनः कृणुष्व** (सा. 15/60)- हे प्रभो! आप हमारे मन को कल्याण मार्ग में प्रेरित करें। **माध्वीर्गावो भवन्तु नः** (ऋ. 1/90/8)- हमारी इन्द्रियाँ मधुरतापूर्ण अर्थात् संयम सदाचारादि के माधुर्य से युक्त हों। इत्यादि आत्मकल्याण मूलक वचनपुञ्ज भगवान् वेद की महत्ता को प्रतिपद प्रतिष्ठित एवं महिमामण्डित करते हैं। वेद की महिमा का निर्वचन पृथ्वी को धारण करने की शक्ति के रूप में किया गया है। पृथ्वी जिन सप्ततत्त्वों से धारण की गयी है उनमें वेद का अन्यतम स्थान है-

**गोभिर्वेदैश्च विप्रैश्च सतीभिः सत्यवादिभिः।**
**अलुब्धैर्दानशीलैश्च सप्तभिर्धार्यते धरा॥**

भारतीय संस्कृति एवं सनातन पद्धति में वेदों की अद्‌भुत महिमा है। वेद विश्व की सर्वश्रेष्ठ ज्ञानसम्पदा हैं। भारतीय जनमानस में वेदों को ईश्वरीय सत्ता के ऊपर रखा गया है। ईश्वर को न मानने पर भी आप नास्तिक नहीं कहलाते, किन्तु वेद की निन्दा करते ही आप नास्तिक-

शिरोमणि बन जाते हैं। इसलिए महर्षि मनु ने नास्तिकता की एक विशिष्ट परिभाषा प्रदान की- **नास्तिको वेदनिन्दकः।**

अर्थात् जो व्यक्ति वेद के प्रामाण्य का खण्डन करता है, वह वस्तुतः नास्तिक है और जो व्यक्ति ईश्वर को न मानता हुआ भी वेद के प्रामाण्य का मण्डन करता है वह आस्तिक कहलाता है।

समस्त वैदिकसाहित्य मौखिक परम्परा से ही प्राप्त है, अतएव इसके लिये शब्द का प्रयोग किया जाता है। वेद किसी आप्तपुरुष की रचना नहीं है, अपितु ये अनादि और शाश्वत हैं। इनकी रचना किसी व्यक्ति विशेष न नहीं की, अपितु ऋषियों ने इनका दर्शन किया है, इसीलिए ऋषियों को मन्त्रद्रष्टा भी कहा जाता है- **ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः।**

सहस्राब्दियों से निरन्तर अविच्छिन्न गति से वेद की ऋचाएँ अपने मूलस्वरूप में अत्यन्त शुद्ध रूप में अध्ययन-अध्यापन का विषय बनी हुयी हैं, किसी भी प्रकार का कोई मिश्रण ऋचाओं में नहीं हुआ यह वैदिक विद्वानों के परिश्रमसाध्य कण्ठपाठ का परिणाम है।

प्राचीन भारतीय महान् ऋषियों ने अपने तपःप्रभाव से जिन ऋचाओं एवं मन्त्रों का अपरोक्ष दर्शन किया, उन मन्त्रों के गूढ़ रहस्यों को समझकर मनन कर उनकी अनुभूति कर उस ज्ञान को जिन ग्रन्थों में संकलित कर संसार के समक्ष प्रस्तुत किया, उस सम्पूर्ण ज्ञानराशि को वेद कहते हैं। वेद भारतीय संस्कृति के स्रोत हैं, यह ज्योतिष, गणित, विज्ञान, धर्म औषधि, प्रकृति, खगोल प्रभृति सभी विषयों से सम्बन्धित ज्ञान का भण्डार हैं। वेद इसीलिए **सर्वज्ञानमयो हि सः** एवं **सर्वं वेदात् प्रसिद्ध्यति** आदि वचन अक्षरशः सार्थक सिद्ध होते हैं।

वैदिक वाङ्मय के वर्गीकरण में यजुर्वेद द्वितीय वेद के रूप में प्रख्यात है। यजुर्वेद की भी शुक्लयजुर्वेद एवं कृष्णयजुर्वेद के रूप में द्विधा प्रसिद्ध है। शुक्लयजुर्वेद की प्रतिज्ञात 15 शाखाओं में सम्प्रति काण्वसंहिता एवं माध्यन्दिन संहिता ही समुपलब्ध होती हैं। माध्यन्दिन संहिता की महान् महिमा है इसका नामकरण आचार्य की संज्ञा की अन्वर्थसंज्ञा के रूप में है। कलियुग में इस संहिता की महत्ता का

प्रतिपादक यह वचन सर्वथा दृष्टव्य एवं ध्यातव्य है- **कलौ माध्यन्दिनी शाखा।**

आरम्भ से 10 अध्याय पर्यन्त समस्त मंत्रों की सान्वय अवधी-हिन्दी व्याख्या से मण्डित, मंत्रों के क्लिष्ट पदों की सरल, सुबोध, सुगम्य व्याख्या से विभूषित यह ग्रन्थ छात्रों अध्यापकों एवं वेदविद्याध्ययन परायण जिज्ञासुओं के लिए अत्यन्त प्रेरणादायी एवं सार्थक सिद्ध हो ऐसी मेरी मंगल कामना है।

**डॉ. शिवशङ्कर मिश्र**
सहाचार्य, मानविकी आधुनिकविज्ञान एवं शोधविभाग
श्री लाल बहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ, नई दिल्ली-16

# प्रस्तावना

**नमोऽस्तु तस्यै श्रुतये यां दुहन्ति पदे पदे।**
**ऋषयः शास्त्रकाराश्च कवयश्च यथामति।।**

वेद परोक्षब्रह्म के प्रत्यक्ष शाब्दिकविग्रह रुप हैं, इसीलिए भगवान् वेदव्यास ने इन्हें स्वयम्भू नारायण पद से व्यक्त किया हैं।

**वेदो नारायणः साक्षात् स्वयम्भूरिति शुश्रुम[1]।**

व्यावहारिक दृष्टि से हमारे महर्षियों नें अपनी तपस्या द्वारा जिस शाश्वत ज्योति का परम्परागत शब्दरूप से साक्षात्कार किया वही शब्दराशि वेद हैं। ये नित्य तथा अपौरुषेय हैं।

द्वापर के अन्त में महर्षि व्यास ने अपनी दिव्य दृष्टि से मनुष्यों की मन्दमेधा का अनुभव कर ब्रह्मपरम्परा से प्राप्त एक वेद को यागीय दृष्टि से चार भागों में विभक्तकर यथाक्रम अपने चार प्रमुख शिष्यों को पैल, वैशम्पायन, सुमन्तु एवं जैमिनि को क्रमशः ऋग्यजुसामाथर्व संहिताओं का अध्ययन कराया। इनमें यागीय दृष्टि से यजुर्वेद का महत्त्व अधिक है, क्योंकि याग में अध्वर्यु नामक ऋत्विग् ही प्रमुख होता है जो यजुर्वेदीय होता है। होता आदि ऋत्विक् इसके अनुगामी होकर स्तोत्र शस्त्र आदि का पाठ यथावसर निर्दिष्ट होने पर करते हैं। यही कारण है कि वेद के प्रसिद्ध भाष्यकार आचार्य सायण कहते हैं– "अध्वर्युसम्बन्धि-नियजुर्वेदे निष्पन्नं यज्ञशरीरमुपजीव्य तदपेक्षितौ स्तोत्रशस्त्ररुपौ अवयवौ इतरेण वेदद्वयेन पूर्य्येते इत्युपजीव्यस्य यजुर्वेदस्य प्रथमतो व्याख्यानं युक्तम्।"[2] इसके अतिरिक्त, तैत्तिरीय भाष्य भूमिका में यजुर्वेद को सभी वेदों का आश्रय माना गया है– आनुपूर्व्यात् कर्मणां स्वरूपं यजुर्वेदे समाम्नातम्। तत्र तत्र विशेषापेक्षायामपेक्षितायां याज्या पुरोऽनुवाक्यादय ऋग्वेदे समाम्नायन्ते स्तोत्रादीनि तु सामवेदे। तथा सति भित्तिस्थानीयोऽयं यजुर्वेदः चित्रस्थानीयावितरौ।

---

1. श्रीमद्भागवत् – 6.1.40
2. ऋ.भा. भूमिका पृ.14

तस्मात् कर्मसु यजुर्वेदस्यैव प्राधान्यम्।[3] यजुर्वेद दो भागों में विभक्त है आदित्य परम्परा से प्राप्त मन्त्रसमुदाय को शुक्लयजुर्वेद तथा ब्रह्मपरम्परा प्राप्त मन्त्रों को कृष्णयजुर्वेद कहा गया है। प्रस्तुत ग्रन्थ शुक्लयुजर्वेद से सम्बद्ध है। इसीलिए इसे ''आदित्यानीमानि शुक्लानि यजूँषि वाजसनेयेन याज्ञवल्क्येन आख्यायन्ते''[4] कहा गया है। दूसरी बात यह है कि कृष्णयजुर्वेद में कहीं हौत्र के मन्त्र है तो कहीं पर आध्वर्यव के, ऐसी अव्यवस्था दिखाई देती है। मन्त्रभाग एवं ब्राह्मणभाग साथ साथ पढे गये है परन्तु शुक्लयजुर्वेद का मन्त्रभाग एवं ब्राह्मणभाग दोनों भिन्न हैं। तथा प्रकरणानुरोधेन यागों का व्यवस्थित वर्णन है। यही शुक्लत्व का प्रमुख कारण है।

महर्षि याज्ञवल्क्य ने भगवान् सूर्य से वेदाध्ययन कर इसे 15 शिष्यों को पढ़ाया। अध्यापन के कारण ही 15 शखाओं की प्रसिद्धि हुई। वर्तमान में शुक्लयजुर्वेद की केवल दो शाखायें प्राप्त होती हैं। काण्वसंहिता एवं माध्यन्दिनसंहिता। शुक्लयजुर्वेद के आदि प्रवक्ता महर्षि याज्ञवल्क्य हैं। इनके पिता अहर्निश अन्नदान किया करते थे जिसके कारण उनका नाम वाजसनेय था। इसी से यह संहिता वाजसनेयी भी कही जाती है याज्ञवल्क्य के शिष्यों में माध्यन्दिन अत्यन्त मेधा सम्पन्न थे, इन्होंने जिन यजुषों का प्रवचन किया वह माध्यन्दिन शाखा के नाम से प्रसिद्ध है। ''कलौ माध्यन्दिनी शाखा कलौ चण्ड़ी विनायकौ'' के वचनानुसार कलियुग में इसी संहिता के अनुसार सभी मांगलिक कृत्य, संस्कार, अनुष्ठान याग आदि सर्वत्र सम्पन्न किये जाते हैं।

इस संहिता में 40 अध्याय, 303 अनुवाक तथा 1975 कण्डिकायें हैं, जिसमें 39 अध्यायों में विविध श्रौतयागों का वर्णन एवं अन्तिम अध्याय में ईशावास्योपनिषत् है, जो उपनिषदों में प्रथमस्थानीय एवं अत्यन्त प्रसिद्ध है। इस संहिताग्रन्थ पर दो भाष्यग्रन्थ उपलब्ध हैं आचार्य उव्वट का एवं आचार्य महीधर का जिसमें महीधरभाष्य का अध्ययनाध्यापन प्रायः सर्वत्र शिक्षा केन्द्रो में होता है।

इसके अध्यायगत विषयों को ध्यान में रखते हुए, प्रथम एवं द्वितीय अध्याय में दर्शपौर्णमास एवं पिण्डपितृयज्ञ का विधान है। इसी

3. तै. भा. भू. पृ. 7
4. श.ब्रा. 14.9.4.33

प्रकार तृतीय अध्याय में अग्न्याधान, उपस्थान, चातुर्मास्ययाग के मन्त्र वर्णित हैं। चतुर्थ अध्याय से आठवें अध्याय तक सोमयाग के प्रकृतिभूत अग्निष्टोम याग का वर्णन है। नवम एवं दशम में क्रमशः वाजपेय एवं राजसूय याग का वर्णन है।

प्रस्तुत ग्रन्थ में केवल प्रथमदशक (1-10) के प्रत्येक मन्त्रों के अन्वय के साथ महीधरभाष्य सहित हिन्दी व्याख्या की गई है। मन्त्रार्थ जिज्ञासु छात्रों की सुगमता के लिए प्रथमदशक में प्रयुक्त यागों का अत्यन्त संक्षेप में परिचय दिया जा रहा है।

दर्शपौर्णमासयाग - यह याग समस्त कामनाओं की प्राप्ति के लिए किया जाता है। ''सर्वेभ्यः कामेभ्यः दर्शपूर्णमासौ''। (वैखा.श्रौ.सू. 14) दर्श का अर्थ अमावाश्या है। जिस दिन अपराह्ण में अमावाश्या तिथि प्राप्त होती है उसी दिन पिण्डपितृयज्ञ करने के बाद दूसरे दिन दर्शेष्टि की जाती है। इसी प्रकार पूर्णिमा तिथि के दूसरे दिन संगव काल में प्रतिपदा होने से पौर्णमासेष्टि सम्पन्न होती है। इस इष्टि में ब्रह्मा, अध्वर्यु, होता आग्नीध्र, यजमान एवं यजमान की पत्नी मिलकर कार्य करते हैं। इस प्रकार अमावाश्या एवं पूर्णिमा में सम्पन्न होने वाले याग का नाम दर्शपौर्णमास है। दोनो तिथियों में याग करने से ही फल प्राप्ति होती है। प्रत्येक मे तीन प्रधान याग होते हैं। इस प्रकार 6 यागों का यह समुदाय है जो समुदायापूर्व का एक उदाहरण भी है।

प्रस्तुत संहिता ग्रन्थ का प्रारम्भ 'दर्शेष्टि' याग के शाखाच्छेदन से होता है जिसमें वत्सापाकरण विधि सम्पन्न होती है। इसमें पलाश की शाखा से बछड़ो को गौओं से अलग किया जाता है जिससे गौएँ जंगल में जाकर स्वतन्त्ररुप से खाद्य पदार्थ ग्रहण कर सायंकाल घर आती हैं तथा देवताओं के निमित्त दी जानेवली दूध-दधि आदि हवियों को प्रदान करती हैं। इस प्रकार दूसरे अध्याय के 28 वें मन्त्र तक इस याग का विस्तृत विवेचन किया गया है। इसके साथ ही आगे के 6 मन्त्रों में पिण्डपितृयज्ञ का विधान वर्णित है, जिसमें ओदन का पिण्ड बनाकर पितरों को समर्पित किया जाता है। इसका पाक दक्षिणाग्नि में होता है।

तीसरे अध्याय के प्रारम्भ में श्रौताधान के मन्त्र वर्णित हैं जिसमें सर्वप्रथम सपत्नीक यजमान अरणी मन्थन से अग्नि को प्रकट करके चातुष्प्राश्य संज्ञक'' ओदन का निर्माण कर पूर्व प्रक्षिप्त आज्य में अश्वत्थ की तीन समिधाओं को घृत में डुबोकर ''समिधाग्निम्'' आदि मन्त्रों से होम करता है। प्रथम मन्त्र से आरम्भ होकर आठ मन्त्रों तक अग्न्याधेय के मन्त्र वर्णित हैं। इसके बाद क्रमशः अग्निहोत्र बृहदुपस्थान, चातुर्मास्ययाग के दूसरे पर्व वरुण, प्रघास, अवभृथकर्म, पितृयज्ञ, त्र्यम्बकहवि प्रदान आदि विषयों से सम्बद्ध मन्त्र प्रयुक्त हुए हैं। चतुर्थ अध्याय के प्रारम्भ से 32 कण्डिका तक अग्निष्टोम याग का वर्णन है जो सोमयाग की प्रथम संस्था एवं प्रकृति याग के रूप में निर्दिष्ट है। यह अत्यन्त विशाल एवं गभीर याग है।

''अग्नेः स्तोमः स्तुतिर्यस्मिन् स अग्निष्टोमः।'' पूर्वाङ्ग एवं उत्तरांग सहित यह अग्निष्टोम याग पाँच दिन में सम्पन्न होता है। इसमें 16 ऋत्विज होते हैं, तथा चारों वेदों के मन्त्रों का प्रयोग होता है। इसमें **''यज्ञायज्ञिय''** अग्निष्टोम नामक साम का सबसे अन्त में पाठ होता है इसीलिए इसका नाम अग्निष्टोम है। इसमें विशेषरूप से सोमनाम की लता को कूटकर रस निकालकर प्रातः मध्यान्ह्र एवं सायंकाल, देवताओं को मन्त्रपाठपूर्वक प्रदान किया जाता जिसे सवन के नाम से जाना जाता है। सोमलता के महत्त्व को प्रस्तुत करते हुए सुश्रुतसंहिता आदि आयुर्वेदीय ग्रन्थों में यह कहा गया है कि सोमलता में 15-15 पत्तियाँ होती हैं जो शुक्लपक्ष में चन्द्रमा के कला की तरह वृद्धि को प्राप्त है तथा कृष्णपक्ष में क्रमशः घटती हैं। इस प्रकार पूर्णिमा को 15 पत्तियाँ सोमलता पर रहती हैं तथा अमावाश्या को केवल लता मात्र रहती है। सोम की अपेक्षा इसके रस का विशेष महत्त्व है। सोम देवताओं का अन्न है। सोमपान के सर्वप्रथम अधिकारी इन्द्र हैं। कुछ लोगों (पाश्चात्य विद्वानों) को भ्रान्ति है कि सोम पान से नशा होती है। वे कहते है कि, इन्द्र सोम पान करके ही असुरों पर विजय प्राप्त करता था। परन्तु यह सोम अमृत रूप है इसके पान से शारीरिक शक्ति मे वृद्धि एवं बुद्धि में पवित्रता (उत्तमता) आती है। यह ऋग्वेद के मन्त्रों से ज्ञात होता है। बात यह है कि सोम विषयक मन्त्रों के साथ मद् धातुका प्रयोग बहुधा देखा

जाता है जिसके अर्थज्ञान के अभाव में पाश्चात्यों ने इस प्रकार कहा परन्तु वेदो में मद् धातु का अर्थ तृप्ति, प्रसन्नता या स्तुतिपरक है। इसीलिए मदी हर्षे, मद् तृप्ति योगे इत्यादि धातु व्याकरण में प्रसिद्ध है। अस्तु।

इसी याग के मध्य में एक पशु याग भी होता है जिस पर समाज में विविध आक्षेप एवं यागों की भी निन्दा की जाती है। यही नहीं कुछ लोग वेदों पर भी अंगुलि निर्देश करते है उन्हें इस वेद में केवल पशुयाग के अतिरिक्त कुछ भी नही दिखता है। अन्य याग गौण है। इसके समाधान के लिए यथामति कुछ कहना अनिवार्य समझते हुए लिखा जा रहा है। पशुयाग करने का विधान त्रेतायुग में ही था इसके बाद क्रमशः श्रौतयागों के अनुष्ठान में न्यूनता आ गई। कलियुग में तो इसका अत्यन्त निषेध है। ऋषियों को यह ज्ञात था कि कलियुग में विधियों का लोप हो जायेगा, लोग स्वादवश पशुओं की हिंसा करने लगेंगे अतः इस अत्याचार की निवृत्ति के लिए इस वर्तमान युग में ऐसे यज्ञों का निषेध किया जो हिंसा युक्त थे। वस्तुतः "जनमेजयात् जनमेजयान्तम्" इस पुराणसिद्धान्त के अनुसार द्वापर के अन्त तक ही यज्ञों की प्रधानता रही।

दूसरी बात यह है "अग्नीषोमीयं पशुमालभेत" इत्यादि विधिवाक्यों में आलभेत का अर्थ स्पर्श करना है हिंसा करना नहीं। विवाह प्रकरण में "हृदयमालभेत" वाक्य में वर, वधू के हृदय का स्पर्श करता है। हिंसा नही। दूसरी बात यह है कि प्रकरणवश याग प्राप्त होने पर भी हिंसा का विधान नहीं है। अर्थात् निषेध में तात्पर्य है विधेय नहीं है। यदि पशुयाग का विधान होता तो उसी प्रकरण के प्राप्तमन्त्रों में तज्जन्य प्रायश्चित्त का विधान नहीं होता। जैसा कि **"यत्ते क्रूरं यदास्थित ....** ........ अर्थात् हे पशो! यत्ते तव क्रूरं बन्धननिरोधादिकं क्रूरकर्म अस्माभिः कृतं तदाप्यायताम्। अथ च हे आपः इदं पशुसंज्ञपननिमित्तं पापं प्रवहत। आप तस्मादेनसः पापात् पवमानश्च मुञ्चतु। इस प्रकार तीन चार मन्त्रों में इस कर्मजन्य पापापनोदन के लिय प्रार्थना की गई है। इससे ज्ञात होता है लोगों में स्वाभविक इन्द्रियलोलुपता के कारण जो पशुवधादि अधिक हो रहे थे उनको मर्यादित करने के लिए ही महर्षियों ने इसे वर्षों में होने वाले याग से सम्बद्ध किया, क्योंकि ये याग अत्यन्त द्रव्य एवं समय

साध्य होते थे, अतः जब याग होगा तभी पशुयाग होगा। यही अभीष्ट रहा होगा। जैसे मधुमेह के रोगी को शर्करा के स्थान पर "शूगर फ्री लेने का निर्देश विधान के रुप में नहीं अपितु शर्करा त्याग में ही चिकित्सक का अभिप्राय होता है। कुछ दिनों के बाद उसका भी त्याग करा देता है। उसी तरह नित्य पशुवधादि रूप पापों को रोकने के लिए इसे यज्ञ जोड़ा गया है।" जिस प्रकार "पंचपंचनखाभक्ष्याः" इस वाक्य में नियमविधि नहीं है अपितु परिसंख्या विधि (निषेध) है, उसी प्रकार 'यागों में पशुयागविधायक' वाक्यों में भी परिसंख्या है नियम विधि नहीं है। अतः केवल ऐसे वाक्यों को लेकर वेदों पर–आक्षेप करना दुराग्रह के अलावा और कुछ भी नहीं है। इस प्रकार वैदिक यागों में पशु हिंसा का विधान कही भी नहीं है वैरिमरणानुकल व्यापारे हिंसा होती है यहाँ पशु वैरी नहीं है। अतः वेदों में पशु हिंसा का विधान कही नहीं है।

इस प्रकार मन्त्रों में प्रयुक्त सोमयाग के मुख्य मुख्य विधियों का उल्लेख प्रसंगानुसार इस ग्रन्थ में यथावसर किया गया है। यह अध्याय यहीं पूर्ण होता है। नवें अध्याय के 34 कंण्डिका तक वाजपेय याग से सम्बद्ध मन्त्र वर्णित हैं। इसके आगे दशवें अध्याय में राजसूय याग का वर्णन है। यह सोमयाग की पाँचवी संस्था है। "वाजपेयेन इष्ट्वा सम्राड् भवति" इस श्रुति के अनुसार सम्राट् की कामना से इसे करना चाहिए। इस याग को ब्राह्मण एवं क्षत्रिय दोनों वर्ण (आहिताग्नि) कर सकते हैं। शरद् में इसका अनुष्ठान किया जाता है। इस याग में सप्तदश संख्या का विशेष महत्त्व है। बात यह है कि इसके प्रधान देवता प्रजापति भी सप्तदश स्वरूप वाले हैं। इस प्रकार यहाँ दीक्षा, स्तोत्र दुन्दुभि आदि भी सत्रह होते हैं।

दशवें अध्याय के प्रारम्भ में राजसूय याग गत अभिषेक के लिए सत्रह प्रकार के जलों का ग्रहण एवं चरकसौत्रामणी याग का वर्णन है। राजसूययाग का अनुष्ठान सर्वप्रथम वरुण ने किया था। चक्रवर्ती क्षत्रिय राजा ही इसका अधिकारी होता है। "राजा स्वर्गकामो राजसूयेने यजेत् (आ.श्रौ. 18-8-1)

इस प्रकार इस "प्रथमदशक" में दर्शपौर्णमास से राजसूय याग पर्यन्त वर्णित यागों का अत्यन्त संक्षेप में परिचय छात्रों के लिए प्रस्तुत

किया गया। यदि इस ग्रन्थ के अध्ययन से मन्त्रार्थ जिज्ञासुजनों को स्वल्पलाभ भी हुआ तो लेखक अपने परिश्रम को सफल समझेगा।

प्रस्तुतग्रन्थ का प्रकाशन विद्यापीठ के यशस्वी कुलपति परम श्रद्धेय प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय जी की कृपा से ही संभव हो सका अतः उनके युगलचरणों में श्रद्धावनत होकर सादर प्रणाम करता हूँ।

यह पुनीत कार्य शोध एवं प्रकाशन विभाग के सहयोग के बिना संभव नहीं था। अतः शोधविभाग के अध्यक्ष प्रो. हरेराम त्रिपाठी जी को सादर प्रणाम करते हुए उनके प्रति हार्दिक कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ। इसी क्रम में शोध विभाग के आचार्य डॉ. शिवशंकर मिश्र जी ने इस ग्रन्थ का सम्पादकीय लिखकर हमें अत्यन्त उपकृत किया, एतदर्थ प्रणामाञ्जलि निवेदन करते हुए हृदय से कृतज्ञता व्यक्त करता हूँ। किसी भी कार्य की पूर्णता में संयोजक ही सूत्रधार के रुप में होता है, ऐसे इस कार्य के संयोजक अनुसन्धान विभाग के आचार्य डॉ. ज्ञानधरपाठक जी के प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ।

इस कार्य की सम्पूर्णता में जिन महानुभावों का प्रत्यक्ष एवं परोक्ष रूप से सहयोग प्राप्त हुआ है उन्हें भी सादर नमन करते हुए हृदय से साधुवाद प्रदान करता हूँ।

डॉ. रामानुज उपाध्याय

# वेदपुरुषाय नमः

## प्रथम

**हरिः ॐ। इषे त्त्वोर्जे त्त्वा व्वायवं स्थ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मणऽआप्प्यायध्वमघ्न्याऽइन्द्राय भागं प्रजावतीरनमीवाऽअयक्ष्मा मा वस्तेनऽईशत माघशंꣳसो ध्रुवाऽअस्मिन्गोपतौ स्यात बह्वीर्यजमानस्य पशून्पाहि ।।१।।**

**अन्वय :** हे (पर्णशाखे) इषे त्वा (त्वाम्) (छिनद्मि) उर्ज्जे, त्वा (त्वाम्)(सन्नमयामि)। हे गोवत्साः (यूयं) वायवःस्थ। सवितादेवः वः श्रेष्ठतमाय कर्मणे प्रार्पयतु। (हे) अघ्न्या गावः, इन्द्राय भागम् आप्यायध्वम्। यूयं प्रजावतीः अनमीवाः अयक्ष्माः भवथ। स्तेनः वः मा ईशत अघशंसः मा (ईशत)। अस्मिन् गोपतौ ध्रुवा बह्वी स्यात। (हे पलाशशाखे) यजमानस्य पशून् पाहि।

—प्रस्तुतमंत्र में दर्शयाग के अंगभूत पलाशशाखाछेदन की विधि दी गई है जिससे वत्सापाकरणविधि सम्पन्न होती है।

**व्याख्या :** हे पलाशशाखे। प्रभूत वर्षा के लिए मैं तुम्हें शाखा से अलग करता (काटता) हूँ। रस या बल प्राप्ति के लिए तुम्हें संस्कृत करता हूँ। यहाँ वृष्टि का तात्पर्य अन्न से है क्योंकि अन्नोत्पत्ति में वृष्टि ही प्रमुख कारण है। अतः इन दोनों मंत्रों से अन्न एवं क्षीरादिरसजन्य बल की कामना की गई है। इसप्रकार अन्न एवं बल की प्राप्ति यज्ञ करनेवाले को प्राप्त हो। हे गोवत्सों! तुम वायुरूप हो या अन्तरिक्ष के अधिपति वायुदेव से सम्बन्धित हो। हे गौओ! प्रकाशमान सवितादेवता तुम्हें इस यज्ञ को पूर्णकरने के लिए प्रभूततृण से युक्त गोचारण भूमि पर भेज दे। हे अवध्य गौओं! तुम सब इन्द्रदेवता के लिए सम्पादित होने वाले दधि (हवि) के कारणभूत दूध को प्रदानकरो। (सभी गौओ में प्रचुर मात्रा में दूध की उत्पत्ति हो) हे गौओ! तुम उत्तम प्रजावाली अर्थात अनेक बछड़ों वाली, स्वल्परोगों से तथा यक्ष्मा (क्षय) आदि प्रबलरोगों से भी मुक्त रहो। तुम्हें चुराने में चोर समर्थ न होवें, मारने में भी समर्थ न होवें। हिंसक वृक, व्याघ्र आदि वन्य जीव भी तुम्हें मारने में समर्थ

न हों। इस गोपति (यजमान) के लिए विविध प्रकार के सुखों को प्रदान करते हुए आप यहाँ सुखपूर्वक निवास करें। हे पलाशशाखे; इस यजमान के पशुओं की रक्षा करो।

**म० :** अथ मंत्रार्थः क्रियापदाध्याहारेण। हे शाखे, इषे वृष्टयै त्वा त्वां छिनद्मि। इष्यते काङ्क्ष्यते सर्वैर्ब्रीह्यादिधान्यनिष्पत्तये सा इट्। श्रुत्या वृष्टिर्व्याख्याता। कर्मणि क्विप्। 'वृष्टयै तदाह यदाहेषे त्वा' (1/7/2/2) इति श्रुतेः। 'पर्णशाखां छिनत्ति शामीलीं वेषे त्वेत्यूर्जे त्वेति वा छिनद्मि इति वोभयोः साकाङ्क्षत्वात्सन्नमयामीति वोत्तर' (कात्या० 4/2/1-3) इति कात्यायनोक्तेः छिनद्मीति क्रियापदमध्याहर्तव्यम्। कात्यायनसूत्रस्यामर्थः- पलाशशाखा शमीशाखा वात्र विकल्पिता। तच्छेदने इषे त्वोर्जे त्वेति द्वौ मन्त्रौ विकल्पितौ। तयोः क्रियापदाकाङ्क्षत्वादर्थावबोधाय छिनद्मि इति पदमध्याहर्तव्यमित्येकः पक्षः। इष त्वेति छेदनार्थो मन्त्रः। ऊर्जे त्वेति संनमनार्थः। संनमनं ऋजूकरणं शाखालग्नधूल्याद्यपनयनम्। इदं पक्षान्तर- मित्यर्थः। ऊर्जे त्वा। शाखैव देवता। हे शाखे, त्वा त्वां संनमयामि ऋजूकरोमि। किमर्थम्। ऊर्जे 'ऊर्ज बलप्राणनयोः'। ऊर्जति सर्वान्मनुष्यपश- वादीन्बलयति पानादिना दृढशरीरान्करोति। यद्वा। प्राणयति प्रकर्षेण चेष्टयतीति व्युत्पत्तिद्वयेन वृष्टिगतो जलात्मको रस ऊर्जशब्देनोच्यते। तस्मै रसाय त्वामनुमार्ज्मि। 'यो वृष्टादूर्ग्रसो जायते तस्मै तदाह' (1/7/1/2) इति श्रुतेः। एतन्मन्त्रद्वयपाठेनाध्वर्युरिष्यमाणमन्नं बलकरमाज्यक्षीरादिरसं च यजमाने संपादयत्येव। 'इषे त्वोर्जे त्वेत्याहेषमेवोर्ज यजमाने दधाति' इति तित्तिरिवचनात्। कात्यायनः 'मातृभिर्वत्सान्संसृज्य वत्सं शाखयोपस्पृशति वायवः स्थ' (4/2/7) इति वायुर्देवता। 'वा गतिगन्धनयोः'। वान्ति गच्छन्तीति वायवो गन्तारः। हे वत्साः यूयं वायवः स्थ मातृभ्यः सकाशादन्यत्र गन्तारो भवत। मातृभिः सह गमने सति सायं दोहो न लभ्यत इत्यभिप्रायः। यद्वा। वायुसादृश्याद्वत्सानां वायुत्वम्। यथा वायुः पादप्रक्षालनष्ठीवनादिभिरुपहतां भूमिं शोषयित्वा पुनाति, एवं वत्साअप्यनुलेपनहेतुभूतगोमयादिदानेन भूमिं पुनन्ति तस्माद्वायुसा- दृश्यम्। अथवा नृणां यथा स्वनिवासाय गृहनिर्माणसामर्थ्यमस्ति एवं पशूनां तदभावान्निरावरणेऽन्तरिक्षे संचरणादन्तरिक्षमेव पशूनां देवता। तस्यान्तरिक्षस्य वायुरधिपतिः। स च वायुः स्वावयवानिव पशून्पालयतीति पशूनां वायुरूपत्वम्। तथा पालनाय पशून्वायवे समर्पयितुं वायुरूपत्वमापाद्य वायवः स्थेति मंत्रः

प्रवर्तते। तदुक्तं तित्तिरिणा 'वायवः स्थेत्याह वायुर्वा अन्तरिक्षस्याध्यक्षोऽन्तरिक्षदेवत्याः खलु पशवो वायव एवैतान्परिददाति' इत। यद्वा तृणभक्षणायाहनि तत्र तत्रारण्ये चरित्वा सायंकाले वायुवेगेन यजमानगृहे समागमनाय पशून्प्रवर्तयितुं वायुरूपत्वमुच्यते। कात्यायनः देवो व इति मातृणामेकां व्याकृत्यैन्द्रं भवति माहेन्द्रं वा' (4/2/9/10) इति। अस्यार्थः पूर्वसूत्राच्छाखयोपस्पृशतीति पदद्वयमनुवर्तते। वत्सानां मातरो या गावः सन्ति तासां मध्ये एकां गां व्याकृत्य पृथक्कृत्य देवो व इति मन्त्रेण शाखयोपस्पृशेत्। तथा सति गोसंबन्धि दधिरूपं हविरैन्द्रं माहेन्द्रं वा भवतीति। देवो व इति मन्त्रस्येन्द्रो देवता। 'षू प्रेरणे'। सुवति स्वस्वव्यापारे प्रेरयतीति सविता। देवः द्योतमानः परमेश्वरः। हे गावः, वो युष्मान् प्रार्पयतु प्रभूततृणोपेतं वनं गमयतु। किमर्थम्। श्रेष्ठतमाय कर्मणे। चतुर्विधं कर्म। अप्रशस्तम्, प्रशस्तं, श्रेष्ठम्, श्रेष्ठतमं चेति। लोकविरुद्धं बधबन्धचौर्यादिकमप्रशस्तम्। लोकैः श्लाघनीयं बन्धुवर्गपोषणादिकं प्रशस्तम्, स्मृत्युक्तं वापीकूपतडागादिकं श्रेष्ठम्। वेदोक्तं यज्ञरूपं श्रेष्ठतममिति तल्लक्षणम्। 'यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म' (1/7/1/5) इति श्रुतेः। हे अघ्न्याः गावः, गोवधस्योपपातकरूपत्वाद्धन्तुमयोग्या अघ्न्या उच्यन्ते। तथाविधा यूयमिन्द्राय भागं इन्द्रमुद्दिश्य संपादयिष्यमाणदधिरूपहेतु क्षीरम्। आप्यायध्वं समन्ताद्वर्धयध्वम्। सर्वास्वपि गोषु प्रभूतक्षीरं कुरुत। 'ओप्यायी वृद्धौ'। वो युष्मानपहर्तुं स्तेनश्चौरो मा ईशत ईश्वरः समर्थो मा भूत्। अघशंसः अघेन तीव्रपापेन भक्षणादिना शंसो घातको। व्याघ्रादिरपि मा ईशत वो हिंसको मा भूत्। कीदृशीर्युष्मान्। प्रजावतीः बह्वपत्याः। अनमीवाः अमीवा ब्याधिः स नास्ति यासां ताः अनमीवाः कृमिदष्टत्वादिस्वल्परोगरहिताः। अयक्ष्माः यक्ष्मा रोगराजः। प्रबलरोगरहिताः। किंच यूयं गोपतौ गवां युष्माकं पत्यावस्मिन् यजमाने ध्रुवाः शाश्वतिकीः बह्वीर्बहुविधाः स्यात भवत। 'यजमानस्य पशूनित्यग्न्यगारस्यान्यतरस्य पुरस्ताच्छाखामुपगूहति' (का॰ 4/2/11) इति। हे पलाशशाखे। त्वमुन्नतप्रदेशे स्थित्वा प्रतीक्षमाणा सती यजमानस्य पशून् अरण्ये संचरतश्चोरव्याघ्रादिभयात् पाहि रक्ष। शाखया रक्षिता गावो निरुपद्रवाः सत्यः सायं पुनरागच्छन्तीत्याशयः। यद्यप्यचेतना शाखा तथापि तदभिमानिनी देवतामुद्दिश्यैवमुक्तम्। यथा शास्त्रज्ञा अचेतनेऽपि शालग्रामे शास्त्रदृष्टया विष्णुसंनिधिमभिप्रेत्य विष्णुं संबोध्य षोडशोपचारान्विदधत इत्युक्तं प्राक्॥

अथ व्याकरणप्रक्रिया। इषे। इषेरिच्छार्थस्य कर्मणि क्विप्। कित्त्वादुपधाया गुणाभावः। तस्माच्चतुर्थ्येकवचनम्। इषशब्दगत इकारो धातुस्वरेण प्रातिपदिकस्वरेण चोदात्तः। स्वविधौ व्यञ्जनस्याविद्यमानत्वात्। चतुर्थ्येकवचनस्य प्रत्ययत्वादाद्युदात्तत्वे प्राप्ते 'अनुदात्तौ सुप्पितौ (पा॰ 3/1/4) इति तदपवादेनानुदात्तत्वे प्राप्तेऽपि 'सावेकाचस्तृतीयादिर्विभक्तिः' (पा॰ 6/1/168) इतीकारोऽनुदात्तः। यद्यप्येकशब्देन द्वयोरुदात्तयोरन्यतरो यः कोऽपि वक्तुं शक्यते तथापि 'सति शिष्टस्वरो बलीयान्' (पा॰ 6/1/158) इति न्यायेन विभक्तिगत उदात्त एव प्रबलः ।। तथा सत्यनुदा- त्तादिकमुदात्तान्तमिदं पदं संपन्नम्। त्वा। युषेर्भजनार्थस्य 'युष्यसिभ्यां मदिक्' (उ॰ 1/144) इति मदिक्प्रत्ययान्तस्य युष्मच्छब्दस्य द्वितीयायां त्वेति रूपम्। तस्य प्रातिपदिकस्वरेण यद्यपि उदात्तः प्राप्तस्तथापि 'अनुदात्तं स्वमपादादौ' (पा॰ 8/1/18) इत्यस्य सूत्रस्य अनुवृत्तौ सत्यां 'त्वामौ द्वितीयायाः' (पा॰ 8/1/23) इति त्वादेशविधानादयं शब्दोऽनुदात्तः ।। ऊर्जे। 'ऊर्ज बलप्राणनयोः' अस्मात्क्विप्। ऊर्जति बलवन्तं प्राणवन्तं वा करोतीत्यूर्क् अन्नम्। 'ऊर्गित्यन्ननामोजयति सतः' (निरु॰ 9/27) इति यास्कः। स्वर इषेवत्। संहितायां तु 'उदात्तस्य स्वरितः' (पा॰ 8/4/66) इति त्वाशब्दस्य स्वरितत्वम्। मन्त्रद्वयस्य संहितायां ऊर्ज इति ऊकारस्य 'स्वरितात्संहितायामनुदात्तानाम्' (पा॰ 1/2/39) इति प्रचयाभिधायामेकश्रुतौ प्राप्तायां तदपवादकत्वेन 'उदात्तस्वरितपरस्य सन्नतरः' (पा॰ 1/2/40) इत्यत्यन्तनीचोऽदात्तो भवति। अग्निमस्य त्वाशब्दस्य स्वरितत्वम्। एवमुदात्तादेषु संहितायां स्वरा ऊहनीयाः ।। वायवः वातेर्गत्यर्थात् 'कृवापाजिमिस्वदिसाध्यशूभ्य उण्' (उ॰ 1/1) इत्युण्। सति शिष्टप्रत्ययस्वरेणान्तोदात्तो वायुशब्दः। जसः सुप्तत्वादनुदात्तत्त्वम्। 'जसि च' (पा॰ 7/3/106) इति गुणेऽवादेशे च 'स्थानेऽन्तरतमः' (पा॰ 1/1/50 इति परिभाषया उदात्त एव जाते वायव इति मध्योदात्तं पदम् जसः स्वरितत्वं पूर्ववत् ।। स्थ। अस्तेर्लिटि शपो लुकि 'श्रसोरल्लोपः (पा॰ 6/4/111) इति ककारलोपः। 'तिङ्ङतिङः' (पा॰ 8/1/28) इति निघातः ।। देवः। पचादित्वादच्। 'चितः' (पा॰ 6/1/163) इत्यान्तोदात्तः ।। वः 'बहुवचनस्य वस्नसौ' (पा॰ 8/1/21) इत्यनुदात्तो वसादेशः सविता 'षू प्रेरणे'। 'ण्वुल्तृचौ' (पा॰ 3/1/133) इति तृच्। इडागमः चित्त्वादन्तोदात्तः।। प्र 'उपसर्गाश्चाभिवर्जम्' (फि॰ 4/12) इत्याद्युदात्तः। अर्पयतु 'ऋ गतौ'

हेतुमति च' (पा० 3/1/26)। इति णिच् 'अर्तिह्रीव्लीरीक्नूयीक्ष्माय्यातां पुग् णौ' (पा० 7/3/36) इति पुक्। 'पुगन्त' (पा० 7/3/86) इति गुणः निघातश्च। श्रेष्ठतमाय। प्रशस्यशब्दात् 'अतिशायने तमबिष्ठनौ' (पा० 5/3/55) इतीष्ठन् 'प्रशस्यस्य श्रः' (पा० 5/3/60) इति प्रादेशः। 'ञ्नित्यादिर्नित्यम्' (पा० 6/1/197) इत्याद्युदात्तत्वम्। ततः पुनः तमप्। तस्य पित्त्वादनुदात्तत्वम्। स्वरित्प्रचयाः पूर्ववत् ।। कर्मणे। करोतेर्मनिन् मित्तवादाद्युदात्तः। आ उदात्तः। प्यायध्वम् 'ओप्यायी वृद्धौ'। 'हेतुमति च' (पा० 3/1/26) इति णिच्। तस्य 'छन्दस्युभयथा' (पा० 3/4/117) इत्यार्धधातुकत्वात् 'णेरनिटि' (पा० 6/4/51) इति णिलोपः। निघातः ।। अघ्न्याः 'अघ्न्या अहन्तव्या भवन्त्यघ्नीति वा' (निरु० 11/43) इति यास्कः अघे नञि वोपपदे हन्तेः 'अघ्न्यादयश्च' (उ० 4/113) इति यगन्तो निपातः। संबुद्धित्वात् 'आमन्त्रितस्य च' (पा० 6/1/198) इत्याष्टमिको निघातः ।। इन्दाय 'इदि परमैश्वर्ये 'इन्धी दीप्तौ' वा। इन्दति इध्यते वा तेजोभिरिति इन्द्रः। 'ऋजेन्द्र' (उ० 2/29) इत्यादिना रन्प्रत्यायान्तो निपातः। नित्त्वादाद्युदात्तः। स्वरितप्रचयौ च ।। भागं 'भज भागसेवनयोः' 'अकर्तरि च कारके संज्ञायाम्' (पा० 32रु/19) इति घञ्। ञित्त्वादाद्युदात्ते प्राप्ते 'कर्षात्वतो घञोऽन्त उदात्तः( (पा० 6/1/107 इत्यमा सहैकादेश 'एकादेश उदात्तेनोदात्तः' (पा० 8/2/5) इत्युदात्त एव। प्रजावतीः 'उपसर्गे च संज्ञायाम्' (पा० 3/2/99) इति जनेर्डप्रत्ययः ततष्टाप्। तेन सहैकादेशेऽप्युदात्तान्तः प्रजाशब्दः। तस्मात् 'तदस्यास्त्यस्मिन्निति मतुप्' (पा० 5/2/14)। 'मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः' (पा० 8/2/9) इति मस्य वः। 'उगितश्च' (पा० 3/1/6) इति ङीप्। मतुप्ङीपोरनुदात्तत्वात्प्रजाशब्दस्वर एव। 'वा छन्दसि' (पा० 5/1/106) इति पूर्वसवर्णदीर्घत्वम् ।। अनमीवाः 'अम रोगे'। 'अमेरीवः' इति इवप्रत्ययः। यद्वा 'शेवयह्वजिह्वाग्रीवाप्वामीवाः' (उ० 1/153) इत्यमेर्वन्प्रत्ययान्तो निपातः। तस्य 'नञो बहुव्रीहौ' (पा० 2/2/6) 'समासस्य च' (पा० 6/1/113!2-162) इत्यन्तोदात्ते प्राप्ते तदपवादेन 'बहुव्रीहौ प्रकृत्या पूर्वपदम्' (पा० 6/2/1) इति पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वे प्राप्ते तदपवादेन 'नञ्सुभ्याम्' (पा० 6/2/172) इत्यन्तोदात्तत्वम् ।। अयक्ष्माः तद्वत् स्वरः ।। मा। निपातत्वादाद्युदात्तः ।। स्तेनः 'स्तेन चौर्ये'। स्तेनयति चोरयतीति स्तेनः। पचाद्यच्। चित्त्वादन्तोदात्तः। ईशत 'ईश ऐश्वर्ये। 'छन्दसि लुङ्लङ्लिटः'

(पा॰ 3/4/6) इति लङ्। 'व्यत्ययो बहुलम्' (पा॰ 6/4/74) इत्यडभावः। निघातश्च ।। अघशंसः 'अघ पापकरणे'। पचाद्यजन्तोऽघशब्दोऽन्तोदात्तः। अघं शंसति इच्छतीत्यघशंसः। 'शशि इच्छायाम्' अच्। 'तत्पुरुषे तुल्यार्थ–' (पा॰ 6/2/2) इत्यादिना पूर्वपदप्रकृतिखरत्वम् ।। ध्रुवाः 'ध्रुव स्थैर्ये'। 'इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः' (पा॰ 3/1/135) इति कः। प्रत्ययस्वरेणान्तोदात्तो ध्रुवशब्दः ।। अस्मिन् 'इणोदमुक्' इति इतेर्दमुक्। अन्तोदात्त इदंशब्दः तस्मात् ङेः स्मिन्। तस्य 'ऊडिदम्पदाद्यप्पुम्रैद्युभ्यः' (पा॰ 6/1/171) इत्युदात्तत्वम् ।। गोपतौ 'गमेडोंः' (पा॰ 2/6/6 इति गोशब्दः प्रत्ययस्वरेणोदात्तः। गवां पतिरिति तत्पुरुषे 'पत्यावैश्वर्ये' (पा॰ 6/2/18) इति पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वम् ।। स्यात्। अस्तेः प्रार्थनायां लिङ्। 'तस्थस्थमिपां' (पा॰ 3/4/101) यासुट् सलोपोऽल्लोपश्च। 'तिङ्ङतिङः' (पा॰ 8/1/28)। बह्वीः। बहुशब्दात् 'वोतो गुणवचनात्' (पा॰ 4/1/44) इति ङीष्। 'वा छन्दसि' (पा॰ 6/1/106) इति जसः पूर्वसवर्णत्वम्। प्रत्ययस्वरेणान्तोदात्तः। यजमानस्य 'पूङयजोः शानन्' (पा॰ 3/2/128) इति यजतेः शानन्। नित्वादाद्युदात्तः पशून् पश्यन्ति गन्धेनेति पशवः। 'अर्जिदृशिकमि' (उ॰ 1/27) इत्यादिना दृशेः कुप्रत्ययः पशादेशश्च। प्रत्ययस्वरेणान्तोदात्त ।। पाहि 'पा रक्षणे' लोट्। 'तिङ्ङतिङः' (पा॰ 8/1/28) एवमग्रे पदस्वरप्रक्रियोहनीया विस्तरभयान्नोच्यते ।।1।।

## द्वितीया

**व्वसोः : पवित्रमसि द्यौरसि पृथिव्यसि मातरिश्वनो घर्मोऽसि व्विश्वधाऽअसि। परमेण धाम्ना दृꣳहस्व मा ह्वार्मा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीत् ।।२।।**

**अन्वय :** (हे दर्भमय पवित्र!) त्वं वसोः (यज्ञस्य) पवित्रमसि। (हे स्थालि!) त्वं द्यौरसि पृथिवी असि। (हे उखे!) त्वं मातरिश्वनः घर्मः असि, विश्वधा असि। परमेण धाम्ना दृंहस्व माह्वाः ते यज्ञपतिः मा ह्वार्षीत्।

**व्याख्याः** हे पवित्र! (दो या तीन कुशों को पवित्र कहते हैं) इन्द्रदेवता के हविरूप दूध के तुम शोधक हो। हे स्थालि! (यज्ञपात्रविशेष) जल से निर्मित होने से वृष्टिप्रदायक द्युलोकरूप हो। पृथिवी के

अवयवभूत मृत्तिका से निर्मित होने के कारण पृथिवी स्वरूप हो। वायु का संचार करने से (तुम्हारे उदर में वायु संचरण का स्थान होने के कारण) अन्तरिक्षलोक स्वरूप हो। तुम लोकत्रय रूप होने के कारण विश्व को धारण करने में समर्थ हो। तुम अपने तेज (शक्ति) से सुदृढ़ हो जाओं। हे उखे! तुम कुटिल (तिरछी) मत होना (अन्यथा दूध नीचे गिर जायेगा)। तुम्हारा यजमान भी कुटिल न हो, क्योंकि हविरूप दूध गिर जाने के कारण यज्ञ निर्विघ्न पूर्ण नहीं होगा। अतः श्रद्धा एवं समर्पणपूर्वक यह कर्म सम्पन्न करें ऐसी प्रार्थना की गई है।

**म०** : 'वसोः पवित्रमिति पवित्रमस्यां बध्नाति कुशौ त्रिवृद्वा' (का० 4/2/15/16) इति। वासयति वृष्ट्यादिद्वारा स्थापयति विश्वमिति वसुः यज्ञः। 'यज्ञो वै वसुर्यज्ञस्य पवित्रमसि' (1/7/1/9) इति श्रुतेः। यज्ञशब्देन तदीयहविर्द्रव्यरूपं क्षीरं लक्ष्यते। हे दर्भमय पवित्र, वसोः इन्द्रदेवताया निवासहेतोः पयसः शोधकं पवित्रं, वसोः त्वमसि। अनेन मन्त्रेण पवित्रं कृत्वा पर्णशाखायां बध्नीयात्। द्वौ कुशौ कुशत्रयं वा पवित्रमुच्यते ।। 'द्यौरसीति स्थाल्यादानम्' (का० 4/2/19) इति। यस्यां स्थाल्यां क्षीरं प्रक्षेप्तव्यं तद्ग्रहणार्थोऽयं मन्त्रः। हे स्थाालि, मृज्जलाभ्यां निष्पन्नं त्वं द्यौरसि जलहेतुवृष्टिप्रदद्युलोकरूपासि। द्युसंबन्धात्तद्रूपत्वमस्यामुपचर्यते। तथा पृथिव्यसि पृथिव्याः सकाशादुद्धृतया मृदा निष्पन्नत्वात्पृथिवीरूपत्वम् ।। 'मातरिश्वन इत्यधिश्रयति' (का० 4/2/20) इति। गार्हपत्यादुदीचोऽङ्गारानिरुह्य तेषूखामधि श्रयति। हे उखे। त्वं मातरिश्वनः वायोः घर्मः दीपकोऽन्तरिक्षलोकोऽसि। मातर्यन्तरिक्षे श्वसिति निश्वासवत्चेष्टां करोतीति मातरिश्वावायुः। घर्मः 'घृ क्षरणदीप्त्योः'। घर्मः दीपकः संचारस्थानप्रदानेन वायोदीपकोऽभिव्यञ्जको-ऽन्तरिक्षलोकः। हे स्थालि, तवोदरेऽप्यन्तरिक्षरूपस्यावकाशस्य वायुसंचारस्य सखावात्त्वमपि वार्योर्घर्मरूपासि ।। द्यौरसि पृथिव्यसीति पूर्वमन्त्रे लोकद्वयरूपत्वमुखाया उक्तम्। अत्र मातरिश्वनो घर्मोऽसीत्यन्तरिक्षलोकरूपत्व-मुच्यते। तस्मादेषां त्रयाणां लोकानां धारणात् त्वं विश्वधा असि विश्वं दधातीति विश्वधाः विश्वधारणसमर्थासि लोकत्रयरूपत्वात्। किंच परमेण धाम्ना उत्तमेन बहुक्षीरधारणसामर्थ्यरूपेण तेजसा हे उखे, त्वं दृंहस्व दृढा भव। त्वन्निष्ठस्य क्षीरस्य गलनं वारयितुम् अन्यथा भग्नायास्तव छिद्रेण क्षीरं गलेत्। 'दृहि वृहि वृद्धौ' इति धातुर्यद्यपि वृद्ध्यर्थस्तथापि दार्ढ्ये सति

भङ्गाभावेन चिरमवस्थानाद्दाढर्यं नाम कालवृद्धिरेव भवति। किंच। हे उखे, मा ह्वाः कुटिला मा भव। 'ह्वृ कौटिल्ये'। गलेत् अतः क्षीरधारणाय दाढ्र्यमकौटिल्यं चार्थ्यते। किंच ते यज्ञपतिः त्वत्संबन्धी यजमानः मा ह्वार्षीत् कुटिलो मा भूत्। त्वन्निष्ठक्षीरस्कन्दनेनानुष्ठानविघ्न एव यजमानस्य कौटिल्यम्। तच्च त्वदीयेन दाढ्र्येन कौटिल्य। भावेन च न भविष्यतीति प्रार्थ्यते ।।2।।

## तृतीया

**वसोः पवित्रमसि शतधारं वसोः पवित्रमसि सहस्रधारम्। देवस्त्वा सविता पुनातु वसोः पवित्रेण शतधारेण सुप्वा कामधुक्षः ।।३।।**

**अन्वय :** (हे शाखापवित्र!) त्वं वसोः पवित्रमसि वसोः शतधारं सहस्त्रधारं पवित्रमसि। (हे क्षीर!) सवितादेवः त्वां वसोः शतधारेण पवित्रेण सुप्वा पुनातु। हे दोग्धः। काम् गाम् अधुक्ष :।

**व्याख्या :** हे दर्भमयपवित्र! तुम इन्द्र देवता के निमित्त निर्मित हविरुप दूध के शोधक हो। दोहन के बाद पवित्रगतछिद्रों में से सैंकड़ों–सहस्त्रों धाराओं के रूप में स्थाली में गिरने वाले दूध के तुम शोधक हो। हे क्षीर! सर्वप्रेरकसवितादेवता इस पवित्र से तुम्हें दोषरहित करें। हे गोप! तुमने किस गौ का दोहन किया है?

**म॰ :** 'वसोः पवित्रमिति पवित्रमस्यां करोत्युदग्वा' इति। अस्यामुखायां स्थापनीयस्य पवित्रस्य प्रागग्रत्वं सामान्यतः प्राप्तमिति सिद्धवत्कृत्वोदगग्रत्वं विकल्प्यते। हे शाखापवित्र, वसोः इन्द्रदेवतानिवासहेतोः पयसः शोधकं पवित्रं त्वम् असि। पवित्रेण व्यवधाने सति क्षीरेण सह स्थाल्यां पततां तृणपर्णादीनां प्रतिबध्यमानत्वात्पवित्रस्य क्षीरशोधकत्वम्। किंभूतं पवित्रम्। शतधारं शतसंख्या धारा यस्मिन्। तथा सहस्रधारं सूक्ष्मैः पवित्रच्छिद्रैः स्थाल्यां पतन्तीनां क्षीरधाराणां शतसहस्रसंख्याकानां सखावाच्छोधकत्वमाहर्तुम्। वसोः पवित्रमिति द्विरुक्तिः। अभ्यासे भूयांसमर्थ मन्यन्ते (निरु॰ 10/42) इति। 'देवस्यत्वेत्यासिच्यमाने जपति' (का॰ 4/2/23) इति। पयो देवता। दोहनादूर्ध्वं स्थाल्यां सिच्यमान हे क्षीर, सविता प्रेरको देवः पूर्वेक्तीरीत्या। शतधारेण वसोः पवित्रेण। त्वा त्वाम्। पुनातु शोधयतु। सुप्वेति पवित्रविशेषणम्।

सुष्ठु पुनातीति सुपूः तेन सुप्वा। नुडागमाभाव आर्षः।। कामधुक्ष इति प्रश्नः (4/2/24) इति एकस्यां गवि दुग्धायां दोग्धारं प्रत्यध्वर्युः पृच्छेत्। हे दोग्धः, विद्यमानानां गवां मध्ये त्वं कां गाम् अधुक्षः दुग्धवानसि ।।3।।

**चतुर्थी**

**सा विश्वायुः सा विश्वकर्मा सा विश्वधायाः। इन्द्रस्य त्वा भागꣳसोमेनातनच्मि विष्णो हव्यꣳरक्ष ।।४।।**

**अन्वय :** (सा) (गौ) विश्वायुः अस्ति सा विश्वकर्मा, सा विश्वधायाः श्च अस्ति। (हेक्षीर!) इन्द्रस्य भागं त्वां सोमेन आतंनच्मि। विष्णो! इंदं हव्यं रक्ष।

**व्याख्या :** हे गोप (जिस गाय (गौ) को तुमने दुहा है) वह ऋत्विज यजमान आदि की आयुवर्द्धक होने से विश्वायु नाम की है। जो दूसरी गौ तुमने दुही है वह विश्वकर्मा है! जो तीसरी गौ तुमने दुही है वह विश्वधाया है। हे क्षीर! (गोदुग्ध) इन्द्र के हविभाग को दही बनाने के लिए सोमवल्ली के रस से आतञ्चन (जामन) करता हूँ। हे विष्णो! आप इस हवि की रक्षा करें।

**म॰ :** प्रोक्ते 'सा विश्वायुरित्याह' (का॰ 4/2/25) इति पूर्वोक्तप्रश्नस्योत्तरे अमूं गामिति दोग्ध्रा प्रोक्ते सति सा विश्वायुरिति मन्त्रेण दोग्धारं प्रत्यध्वर्युर्ब्रूयात् या गौस्त्वया दुग्धा मया च पृष्टा सा विश्वायुः शब्देनाभिधेया। विश्वमायुर्यस्याः सा विश्वायुः। यजमानस्य संपूर्णआयुः प्रयच्छतीत्यर्थः। 'एवमितरे उत्तराभ्याम्' (का॰ 4/2/26) इति। यथा प्रथमा गौः पृष्टा एवमितरे द्वितीयतृतीये गावौ तद्दोहनादूर्ध्वं कामधुक्ष इति मन्त्रेण प्रष्टव्ये। दोग्धा तूत्तरेऽमूमितिं प्रोक्ते सा विश्वकर्मा सा विश्वधाया इति मन्त्राभ्यां क्रमेण तयोराशिषं ब्रूयात्। या द्वितीय। गौस्त्वया पृष्टा सा विश्वकर्मा, या तृतीया गौस्त्वया पृष्टा सा विश्वधायाः। 'डुधाञ् धारणपोषणयोः'। विश्वान्सर्वान्देवान्दधाति क्षीरदध्यादिहविर्दानेन पुष्णातीति विश्वधायाः। असुन्प्रत्ययो णिच्च। णित्त्वात् 'आतो युक् चिण्कृतोः' (पा॰ 7/3/33) इति युक। यद्वा। 'धेट् पाने'। विश्वानिन्द्रादिदेवान् क्षीरादिहव्यं धाययति पाययतीति विश्वधायाः। 'उद्वास्यातनक्ति। प्रागघुतशेषणेन्द्रस्य त्वा' (का॰ 4/2/32) इति। क्वथितं क्षीरमग्नेरुद्वास्यमन्दोष्णे तत्र प्रातःकालीनहोमावशिष्टेन दध्ना

दधिनिष्पत्तये आतञ्चनं कुर्यात्। हे क्षीर, इन्द्रस्य भागं त्वां सोमेन सोमवल्लीरसेन आतनच्मि दध्यर्थं कठिनीकरोमि। तञ्चतिः कठिनीकरणार्थः। यद्यप्यत्रआतञ्चहेतुर्दधिशेषस्तथापि भावनया तस्यैव सोमत्वं संपाद्यते। यथा कश्चित्पुमान्बन्धुत्वेन भावितो बन्धुर्भवति प्रातिकूल्येन भावितः शत्रुश्च। तदुक्तं वसिष्ठेन 'बन्धुर्भवति भावित बन्धुः परत्वे भावितः परः। विषामृतदृशैवेह स्थितिर्भावनिबन्धिनी।।' इति। भोज्यं वा विषत्वेन भावितं वान्ति करोति। अमृत्वेन भावितं जीर्णं सद्बलहेतुर्भवति। तथात्र दधिशेषस्य भावनया सोमत्वम्।। 'सोदकेनापि दधात्यमृण्मयेन विष्णो हव्यमिति' (का० 4/2/34) इति। हे विष्णो, इदं हव्यं क्षीरं रक्ष। सर्वत्र सृष्टौ पालने संहारे च ब्रह्मविष्णुमहेश्वरा अभिमानिन्यो देवताः। अतो विष्णुं संबोध्य हविषो रक्षा प्रार्थ्यते ।।4।।

### पञ्चमी

**अग्नैव्व्रतपते व्व्रतं चंरिष्यामि तच्छंकेयं तन्मैं राध्यताम्। इदमहमनृंतात्सत्यमुपैंमि ।।५।।**

**अन्वय :** व्रतपते हे अग्ने! (अहं) व्रतं चरिष्यामि, तत् शकेयम्। मे तद् राध्यताम्। इदम् अहम् अनृतात् सत्यमुपैमि ।।

**व्याख्या :** यज्ञादिव्रतरूप कर्मों। के पालक हे अग्ने! मैं आपकी कृपा से व्रत करने के लिए प्रस्तुत हूँ। मैं इसे पूर्ण करने में समर्थ होऊँ। ऐसी शक्ति दीजिए। मेरा यह व्रत निर्विघ्न पूर्ण हो। मैं (यजमान) इस मिथ्या भाषणरूप मनुष्यभाव से निकलकर उस सत्यस्वरूप देवभाव को प्राप्त करता हूँ। या अनृतभाषण (झूठबोलना) को त्यागकर सत्यभाषण रूप व्रतग्रहण करता हूँ। यह व्रतग्रहण की विधि है। कर्मानुष्ठानकाल में असत्य भाषण निषिद्ध है।

**म० :** 'अपरेणाहवनीयं प्राङ्तिष्ठन्नग्निमीक्षमाणोऽप उपस्पृश्य व्रतमुपैत्यग्ने व्रतपत इदमहमिति वा' (2/1/11) इति। हे वतपते, व्रतस्यानुष्ठेयस्य कर्मणः पते पालक हे अग्ने, त्वदनुज्ञया व्रतं चरिष्यामि कर्मानुष्ठास्यामि। तच्छकेयं तत्कर्मानुष्ठातुं शक्तो भूयासं त्वत्प्रसादात् तन्मे राध्यतां मदीयं तत्कर्म निर्विघ्नं सत् फलपर्यन्तं सिध्यतु। शकेराशीर्लिङ्यासुट्। '-लिङ्याशिष्यङ् (पा० 7/2/80)। गुणः शकेयम्। 'अग्निर्वै देवानां व्रतपतिः'

(1/1/1/2) इति श्रुतिः। इदमहम्। अहं यजमानोऽस्मादनृतान्मनुष्यजन्मन उद्धृत्य सत्यं देवताशरीरम् उपैमि प्राप्नोमि। सत्यमनुष्ठीयमानकर्मरूपेण प्रत्यक्षमिति मन्वान इदमिति विशिनष्टि। अनृतं मनुष्यजन्म शीघ्रविनाशित्वात्। यथा स्वप्नगजादयो बोधमात्रेण शीघ्रं निवर्तमाना अनृता उच्यन्ते। सत्यं दैवजन्म बहुकालस्थायित्वात्। यथा जागरणगजादयः। श्रुतिरपि 'इदमहमनृतात्सत्यमुपैमि' (1/1/1/4) इति। तन्मनुष्येभ्यो देवानुपावर्तत इति। यद्वा लोकप्रसिद्धे एव सत्यानृते ग्राह्ये। नानृतं वदेदिति कर्मण्यनृतनिषेधात्। अनृतवदनादुद्धृत्याहमिदं सत्यवदनमुपैमि। अत इदं सत्यवदनं कर्माङ्गत्वात्कर्मकाले पालनीयम् ॥5॥

## षष्ठी

**कस्त्वा॑ युनक्ति॒ स त्वा॑ युनक्ति॒ कस्मै॑ त्वा युनक्ति॒ तस्मै॑ त्वा युनक्ति। क॑र्मणे वा॒ं (युवाम्) व्वेषा॑य वाम् ॥६॥**

**अन्वय :** (प्रणीतानामपांधारक हे पात्र!) त्वा (त्वाम्) कः युनक्ति। कस्मै त्वा युनक्ति। इति प्रश्ने उत्तरयति स त्वा युनक्ति। तस्मै त्वा युनक्ति। वाम् कर्मणे वाम् वेषाय (आददे)

**व्याख्या :** इस मंत्र में व्रतग्रहण के बाद अपांप्रणयन की विधि प्रस्तुत है। श्रौतविधि से लाये गये जल को धारण करने वाले हे पात्र! तुम्हें किसने नियुक्त किया है? किस कार्य के लिए नियुक्त किया है? इसके उत्तर में कहते है–उस प्रजापति ने तुम्हें नियुक्त (स्थापित) किया है। और प्रजापति (परमेश्वर) की प्रसन्नता के लिए तुम्हें स्थापित किया गया है। हे शूर्प तथा अग्निहोत्रहवणी (पात्रविशेष) निर्दिष्ट यज्ञकर्म की पूर्णता के लिए मैं तुम दोनों को ग्रहण कर रहा हूँ।

**म० :** एवं व्रतमुपेत्य ब्रह्माणं वृत्वापां प्रणयनं कुर्यात्। 'ब्रह्मन्नपः प्रणेष्यामि यजमान वाचं यच्छेत्याहानुज्ञात उत्तरेणाहवनीयं संप्रति निदधाति कस्त्वायुनक्ति (का० 2/3/2–3) इति। अत्र मंत्रः प्रयुञ्जानोऽध्वर्युर्यज्ञारम्भ-कर्मण्यात्मनः कर्तृत्वमपनीय प्रजापतेर्यज्ञकर्तृत्वं प्रश्नोत्तररूपाभ्यां मंत्रवाक्याभ्यां प्रतिपादयति। प्रणीतानामपां धाारक हे पात्र, त्वां कः पुरुषो युनक्ति आहवनीयस्योत्तरभागे स्थापयतीति प्रश्नः। तच्छब्दः प्रसिद्धार्थवाची। सर्वेषु वेदेषु जगन्निर्वाहकत्वेन प्रसिद्धो यः प्रजापतिरस्ति सः एव परमेश्वरः हे

पात्र, त्वां युनक्ति इत्युत्तरम्। पुनरपि कस्मै प्रयोजनाय त्वां युनक्ति इति प्रश्नः।। तस्मै प्रजापतये तत्प्रीत्यर्थं त्वा युनक्ति इत्युत्तरम्। सर्वकर्माणि परमेश्वरप्रीत्यर्थमनुष्ठेयानीति भगवद्गीतास्वर्जुनं प्रति भगवतोक्तम् 'सर्वकर्माण्यपि सदा' (18/56) 'ब्रह्मार्पणं' (4/24) इति च परिस्तीर्य द्वन्द्वशः पात्राण्यासाद्य शूर्पं चाग्निहोत्रहवणीं चादत्ते। 'कर्मणे हे अग्निहोत्रहवणि, हे शूर्प, वां युवां कर्मार्थमहमाददे इति शेषः। वेषाय च। 'विष्लृ व्याप्तौ'। घञ्। वेषो व्याप्तिः। सूचितकर्मसु व्याप्त्यर्थं च वां युवामहमाददे। शकटेऽवस्थितानां व्रीहीणां हविरर्थं पृथक्करणं प्रोक्षणार्थोदकधारणमित्यादयोऽग्निहोत्रहवणीव्यापाराः। व्रीहिनिर्वापधारणमुलूखले व्रीहिप्रक्षेपः पुनरुद्धरणं चेत्यादयः, शूर्पव्यापाराः।।6।।

## सप्तमी

**प्रत्युं॑ष्टꣳ रक्षः॒ प्रत्यु॑ष्टा॒ऽअरा॑तयो॒ निष्ट॑प्तꣳ रक्षो॒ निष्ट॑प्ता॒ऽअरा॑तयः। उ॒र्व॒न्तरि॑क्ष॒मन्वे॑मि ।।७।।**

**अन्वय :** पात्रप्रतपनेन रक्षः प्रत्युष्टम्। अरातयः प्रत्युष्टा। रक्षोः निष्टप्तम् अरातयः निष्टप्ताः। (अहमध्वर्यु) उरु अन्तरिक्षम् अन्वेमि।

**व्याख्या :** शूर्प और अग्निहोत्रहवणी के तपाने से] राक्षस दग्ध (जल) हो गये। अदानशील (दान देने में अवरोध उत्पन्न करने वाले) या दान न देने वाले शत्रु आदि भी दग्ध हो गये। शूर्प आदि में छिपकर बैठे हुए राक्षस अच्छी तरह सन्तप्त हो गये। विघ्नकारी शत्रुगण भी पुरी तरह समाप्त हो गये। मैं विस्तृत अन्तरिक्ष का अनुसरण कर रहा हूँ। इसका तात्पर्य है कि प्रस्तुत प्रसंग में अध्वर्यु हविर्ग्रहण के लिए शकट पर आरोहण करता है। यही अन्तरिक्ष का अनुसरण अर्थात गमन है।

**म० :** 'प्रतपनं प्रत्युष्टं निष्टप्तमिति वा' (का० 2/3/11) इति। रक्षः राक्षसजातिः। प्रत्युष्टं प्रत्येकं दग्धम्। 'उष दाहे'। अनेनाग्निहोत्रहवणी-शूर्पयोः प्रतपनेनात्र स्थिता राक्षसा दग्धा इत्यर्थः। अरातयोऽपि प्रत्युष्टाः प्रत्येकं दग्धाः। 'रा दाने'। हविषो दक्षिणाया वा दानं रातिः। रातेः प्रतिबन्धका अरातयस्तेऽपि दग्धाः। अन्यथा न यज्ञसाधनमित्यर्थः। शूर्पादौ निगूढं रक्षो निष्टप्तं निःशेषेण तप्तं संतप्तम्। 'तप् संतापे'। अरातयश्च निष्टप्ताः। अनयोर्मन्त्रयोर्विकल्पः ।। 'गच्छत्युर्वन्तरिक्षम्' (का० 2/3/12) इति। उरु विस्तीर्णम्। अन्तरिक्षम् अवकाशम्। अन्वेमि अनुसृत्य गच्छामि।

गच्छतः पुरुषस्य पार्श्वयोरेव स्थितं रक्षोऽनेन मन्त्रेण निराक्रियत इत्याशयः ।।7।।

## अष्टमी

**धूरसि धूर्व धूर्वन्तं धूर्व तं योऽस्मान्धूर्वति तं धूर्व यं वयं धूर्वामः। देवानामसि वह्नितमꣳ सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम् ।।८।।**

**अन्वय :** (हे वह्ने!) (त्वं) धूः असि अतः धूर्वन्तं धूर्व। यः अस्मान् धूर्वति, तं धूर्व। यं वयं धूर्वामः तं धूर्व। (हे शकट) त्वं देवानां वह्नितमम् असि, सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम् असि।

**व्याख्या :** हे अग्नि! आप स्वाभाविक रूप से दहनशील है अतः हिंसा करने वाले शत्रुओं को नष्ट करें। जो हमारी हिंसा के लिए समुद्यत हैं। अर्थात् यज्ञ में विघ्न आदि करके यज्ञफल से वंचित करना चाहते हैं उन्हें आप नष्ट कर दें। हम जिन मानसिक आलस्यादि विघ्नों को नष्ट करना चाहते हैं उन्हें भी आप नष्ट कर हमें चैतन्य (सावधान) कर दें। हे शकट! तुम देवताओं के सम्बन्धी हो, अर्थात् तुम व्रीहिरुप हवि को देवताओं तक अच्छी तरह पहुँचा देते हो। अतः दंवहवि के वाहक हो। तुम अत्यन्त पवित्र धनधान्य से पूर्ण, देवताओं के अत्यन्त प्रिय एवं उनके आह्वाता हो। इस मन्त्र से बैलों के कन्धें पर रहनेवाले युग काष्ठ का स्पर्श किया जाता है, जिसमें अग्नि का निवास बताया गया है।

**म० :** 'श्रपणस्य पश्चादनस्तिष्ठति समङ्ग्गि धूरसीतिधुरभिमर्शनम्' (2/2/13/13) इति। अस्यायमर्थः। श्रपणस्य पुरोडाशपाकहेतोर्गार्हपत्यस्य पश्चादनः शकटं व्रीहियुक्तं तिष्ठति। तच्च समङ्ग्गि सम्यगङ्गानि यस्य तत्सर्वाङ्गोपेतं तस्य धुरं बलीवर्दवहनयोग्यं युगप्रदेशं धूरसीति मन्त्रेण स्पृशेदिति ।। अथ मन्त्रार्थः–व्रीहिरूपहविर्धारकशकटसंबन्धिनो युगस्य बलीवर्दवहनप्रदेशे कश्चिद्धिंसकोऽग्निः शास्त्रदृष्टोऽस्ति तं प्रार्थयते। 'अग्निर्वा एष धुर्यस्तमेतदत्येष्यन्भवति' (1/1/2/10) इति श्रुतेः। हे वह्ने, त्वं धूरसि–हिंसकोऽसि तुर्वीथुर्वी–दुर्वी धुर्वी हिंसार्था–ध्रुवते क्विप। यतो धूरति अतः धूर्वन्तं हिसन्तं पाप्मानंधूर्व विनाशय। किंच यः राक्षसादिर्यागविघ्नेन अस्मान् धूर्वति हिंसितुमुद्युक्तस्तमपि धूर्व विनाशय। यं च वयं धूर्वामः

तमपि धूर्व। यमालस्यादिरूपं वैरिणं वयमनुष्ठातारो धूर्वामो हिंसितुमुद्यतास्तमपि धूर्व विनाशय। शकटस्थिताग्र्यतिक्रमणनिमित्तमपराधामपह्नोतुमग्न्याधारभूता शकटस्य धूरनेन मन्त्रेण स्पृश्यते 'देवानामित्युपस्तम्भनस्य पश्चादीषाम्' (का० 2/3/14) इति। शकटस्य दीर्घकाष्टमीषा तदग्रस्य भूमिस्पर्शो मा भूदिति। तदाधारत्वनेन स्थापितं काष्टमुपस्तम्भनं तस्य पश्चाखागे तामीषां स्पृशेत्। देवानामसि। हे शकट, त्वं देवानां संबन्धि असि भवसि। किंभूतं वह्नितमम् 'वह प्रापणे'। वहतीति वह्नि अतिशयेन वह्नि, वह्नितमम्। व्रीहिरूपस्य हविषोऽतिशयेन प्रापकम्। तथा सस्नितमं 'ष्णा शौचे' अतिशयेन शुद्धम्। 'आदृगमहन–'(पा० 3/2/171) इत्यादिना किप्रत्ययः। यद्वा 'स्नै बेष्टने'। दाढ्र्याय चर्मादिभिरतिशयेन वेष्टितम्। पप्रितमम्। 'प्रा पूरणे' व्रीहिभिरतिशयेन पूरतिम्। जुष्टतमं। 'जुषी प्रीतिसेवनयोः'। देवानामतिशयेन प्रियं। जुष्टतमं 'जुषी प्रीतिसेवनयोः'। देवानामतिशयेन प्रियम्। देवहूतमम्। 'ह्वेञ् स्पर्धायां शब्दे च' देवानामतिशये- नाह्वातृ। व्रीहिपूर्ण शकटं दृष्ट्वा देवा आहूता इव शीघ्रमागच्छन्ति ॥8॥

## नवमी

**अह्रुतमसि हविर्धानं दृꣳहस्व मा ह्वार्म्मा ते यज्ञपतिर्ह्वार्षीत। विष्णुस्त्वाक्रमतामुरु व्वातायापहतꣳरक्षो यच्छन्तां पञ्च ॥९॥**

**अन्वय :** (हे शकट) त्वम् अह्रुतम् अकुटिलम् असि। हविर्धानं दृंहस्व माह्वा ते यज्ञपतिः मा ह्वार्षीत्। विष्णुः त्वा क्रमताम्, वाताय उरु (भव) रक्षः अपहतम् पञ्च यच्छन्ताम्।

**व्याख्या :** हे शकट! तुम अकुटिल दृढ़ स्वभाव वाले हो, तुम हवि को धारण किये हुए हो, अतः तुम दृढ बनो कुटिल (टेढ़ा) न बनो। तुम्हारा यज्ञपति (यजमान) भी कुटिल न हो। यज्ञपुरुष विष्णु तुम्हारे उपर आरोहण करें। वायु संचरण के लिए तुम्हें विस्तृत करता हूँ। यज्ञ-विघातक तत्व दूर हो गये। हे पञ्चाङ्गुलियों! इस हवि को शूर्प में स्थापित करो।

**म० :** अह्रुतमसि। 'ह्वृ कौटिल्ये'। क्तप्रत्ययः। 'हुह्वरेश्छन्दसि' (पा० 7/2//31) इति निष्ठायां ह्रुआदेशः। अह्रुतम् अकुटिलम् असि। आरोहणेऽपि भङ्गभीतिर्नास्तीत्यर्थः। हविर्धानम्। 'डुधाञ् धारणपोषणयोः'। हविषो व्रीहिरूपस्य धारकं पोषकं भवसि। अतः दृंहस्व। मा ह्वार्मा ते

यज्ञपतिर्ह्वार्षीदिति पूर्ववद्याख्येयम्। 'विष्णुस्त्वेत्यारोहणम्' (का॰ 1/3/15) इति। हे शकट, विष्णुः व्यापको यज्ञः त्वां त्वां क्रमतां पादेनाक्रम्यारोहतु नाहं समर्थ इति भावः। 'प्रेक्षत उरु वातायेति हविष्यात्' (का॰ 1/3/16) इति। हे शकट, वाताय उरु भवेति शेषः। तदन्तर्वर्तिव्रीहिषु वायुसंचाराय विस्तीर्णो भव। शकटस्य व्रीहीणां तृणाद्याच्छादितत्वात्संकोचे वायुप्रवेशाभावा-दाच्छादनमपनीय यथा वायुः प्रविशति तथा संकोचं परित्यजेत्यर्थः। वायुरूपप्राणप्रवेशाद्धविः सप्राणं क्रियते मन्त्रेण। किंच वायुप्रवेशरहितं सर्वं वस्तु वरुणदेवत्यं भवति। वरुणश्च बन्धकारित्वाद्यज्ञनिरोधकस्तन्निवृत्त्यर्थमयं मन्त्रः। यद्वै किंच वातो नाभिभवति तत्सर्व वरुणदेवत्यमुरुवातायेत्याह वारुणमेवैतत्करोति' इति तित्तिरिवचनात् 'अपहतमिति निरस्यत्यन्यदविद्यमाने-ऽभिमृशेत् (का॰ 2/3/17-18) इति। व्रीहिभ्यो-न्यत्तृणादिकं यदि तत्र भवेत्तदनेन निरस्येत्। तृणाद्यभावे व्रीहीनभिमृशेदिति सूत्रार्थः। अथ मन्त्रार्थः-रक्षः यज्ञविघातकम्। अपहतं निराकृतं तृणादिकमेव रक्षउच्यते। 'यच्छन्तामि-त्यालभते' (का॰ 2/3/19) इति। पञ्च पञ्चसंख्याका अङ्गुलयो व्रीहिरूपं हविः यच्छन्तां नियच्छन्तु। अनेन पञ्चाङ्गुलियुक्तेनमुष्टिना व्रीहीन्गृह्णीयादित्यर्थ उक्तो भवति ॥9॥

## दशमी

**दे॒वस्य॑ त्वा सवि॒तुः प्र॑स॒वे॒ऽश्विनो॑र्बा॒हुभ्यां॑ पू॒ष्णो हस्ता॑भ्याम्। अ॒ग्नये॒ जुष्टं॑ङ्गृह्णाम्य॒ग्नीषोमा॒भ्यां॒ञ्जुष्टं॑ गृह्णामि ॥१०॥**

**अन्वय :** (हे हवि) सवितुः देवस्य प्रसवे अश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यां त्वा (त्वाम्) अग्नये जुष्टं गृहणामि, अग्नीषोमाभ्यां जुष्टं गृह्णामि।

**व्याख्या :** (हे हवि) सविता देवता की प्रेरणा से अश्विनी कुमारों की भुजाओं से, और पूषादेवता के हांथों से अग्निदेव एवं अग्नी षोम देवता के प्रिय तुम्हें ग्रहण करता हूँ। इस मन्त्र से देवता निर्देश पूर्वक चार मुट्ठी हवि (व्रीहि) ग्रहण किया जाता है।

**म॰ :** 'देवस्य त्वेति गृह्णात्याग्नेयं चतुरो मुष्टीनेवमग्नीषोमीयं यथादैवतमन्यत्' (का॰ 2/3/20-22) इति। हे हविः, सवितुर्देवस्य प्रसवे प्रेरणे सति तेन प्रेरितोऽहम् अग्नये जुष्टं प्रियं त्वां गृह्णामि। अग्नीषोमाभ्यां

व्यासक्तदेवताभ्यां च जुष्टं त्वां गृह्णाणि। काभ्याम्। अश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यां च। अंसमणिबन्धयोर्मध्यभागो दीर्घदण्डाकारो बाहुः। पञ्चाङ्गुलियुक्ता-ग्रभागो हस्तः। अश्विनौ हि देवानामध्वर्यू। पूषा हि देवानां भागधुक्। अतो ग्रहणसाधनयोः स्वबाह्वोरश्विबाहुभावना कार्या। हस्तयोस्तु पूषहस्तभावनेति भावः। सर्वात्मकस्यग्नेर्हविस्तादृशं मनुष्येण कथं ग्रहीतुं शक्यमिति सवित्रानु-ज्ञातोऽश्विबाहुभ्यां पूष्णों हस्ताभ्यां गृह्णामीत्यर्थः। किंच। 'सत्यं देवा अनृतं मनुष्याः' (1/1/2/17) इति श्रुतेः। देवानां सत्यरूपत्वात्तदनुस्मृतिपूर्वकं हविर्ग्रहणं फलपर्यवयासित्वात्सत्यं भवति। देवतास्मृत्यभावे तु मनुष्याणामनृत-रूपत्वात्तत्कृतमनुष्ठानं निष्फलत्वादनृतं भवतीति देवतास्मरणमित्यभिप्रायः। हविर्गृह्णन्तमध्वर्युं देवताः सेवन्तो मम नाम ग्रहीष्यतीति। अनामग्रहं हविषि गृहीते तासां मिथः कलहो भवेदिदं मदर्थमेव गृहीतमिति तत्कलहनिवृत्त्यर्थमग्नये जुष्टमग्नीषोमाभ्यां जुष्टमिति देवतानिर्देशपूर्वकं हविर्ग्रहणमित्यभिप्रायः ।।10।।

## एकादशी

**भूताय॑ त्वा॒ नारा॑तये॒ स्व॒रभि॒विख्ये॑षं॒ दृꣳह॑न्ता॒ं दुर्या॑ः पृथि॒व्या मुर्व॒न्तरि॑क्ष॒मन्वे॑मि पृथि॒व्यास्त्वा॒ नाभौ॑ साद॒याम्यदि॑त्याऽ उ॒पस्थेऽग्ने॑ ह॒व्यꣳर॑क्ष ।।११।।**

**अन्वय :** (हे शकटावस्थित व्रीहिशेष!) भूताय त्वा (संपरिशेषयामि) न अरातये। स्वः अभिविख्येषम्। पृथिव्यां दुर्याः दृंहन्ताम्। उरु अन्तरिक्षम् अहं अन्वेमि। (हे हवि) पृथिव्या नाभौ त्वा (त्वां) सादयामि। अदित्याः उपस्थे (सादयामि)। हे अग्ने! हव्यं रक्ष।

**व्याख्या :** (हे शकट में अवशिष्ट व्रीहिशेष!) प्राणियों की तृप्ति के लिए तथा दूसरे यज्ञ में उपयोग के लिए तुम्हें बचाकर रख रहा हूँ, संचय करने के लिए नहीं। मैं यज्ञ को देख रहा हूँ, पृथ्वी पर वर्तमान जो गृह हैं (यज्ञशाला आदि) दृढ़ हो। अध्वर्यु इस मन्त्र का पाठ करके शकर से नीचे आता है। हे हवि पृथिवी की नाभि (मध्य) में तुम्हें स्थापित करता हूँ। जिस प्रकार सोते हुए बालक को माता अपने गोद में रखती है उसी तरह यह अदिति (पृथिवी) की गोद है। तुम पुत्र के समान स्थिर रहो। हे अग्नि! स्थापित इस हवि की रक्षा करो।

**म॰ :** 'भूताय त्वेति शेषाभिमर्शनम्' (का॰ 2/3/23) इति। हे

